होता है। जो लेखन शैली और तुलनात्मक विचार पद्धति भाष्यप्रकाशमें है वही "भावप्रकाशिका" वृत्तिमेंभी दृष्टिपथ होती है । किंबहुना भावप्रकाशिका में भाष्यप्रकाशकी पङ्क्तियाँ ज्योंकी त्यों अनेक स्थानों में दृष्टिपथ होती है ।

श्रीपुरुषोत्तमजीने नवलक्ष श्लोकका साहित्य सम्प्रदाय में लिखा है । आपके ग्रन्थ इस समय जो उपलब्ध होते हैं उनमेंसे कुछ के नाम इस प्रकार हैं:—

भाष्यप्रकाश
सुवर्णसूत्र
आवरणभङ्ग
सुबोधिनीप्रकाश
प्रस्थानरत्नाकर
षोडशग्रन्थोंकी टीकाएँ
प्रहस्तवाद
पण्डितकरभिन्दिपालवाद
सृष्टिभेदवाद
आविर्भावतिरोभाववाद
ख्यातिवाद
प्रतिबिम्बवाद
अन्धकारवाद
ब्राह्मणत्वादिदेवतावाद
जीवव्यापकत्वखण्डनवाद
जीवप्रतिबिम्बत्वखण्डनवाद
ऊर्ध्वपुण्ड्रनिर्णयवाद
तुलसीमालाधारणवाद
शङ्खचक्रधारणवाद
मूर्तिपूजनवाद
भागवतशङ्कानिरासवाद
उपदेशशङ्कानिरासवाद
भक्त्युत्कर्षवाद
वस्त्रसेवावाद
भेदाभेदवाद
अभाववाद
आत्मवाद
स्ववृत्तिवाद
जयश्रीकृष्णोच्चारणवाद
उत्सवप्रतान
द्रव्यशुद्धि
भक्तिहंसविवृति
भक्तिहेतुनिर्णयविवृति
पूर्वमीमांसाभाष्यविवरण
न्यासादेशविवृति
गायत्रीकारिकाविवृति
वल्लभाष्टकविवरण
कैवल्योपनिषद्दीपिका
ब्रह्मोपनिषद्दीपिका
नृसिंहतापिन्युपनिषद्दीपिका
छान्दोग्यदीपिका
श्वेताश्वतरदीपिका
उपनिषदर्थसङ्ग्रह
द्वात्रिंशदपराधक्षमापनटीका
अधिकरणमाला
भावप्रकाशिका वृत्ति.

इन ग्रन्थों के अतिरिक्त अनेक वाद ग्रन्थ तथा उपनिषदों के भाष्य सुने जाते हैं, पर वे अद्यावधि प्राप्त नहीं हुये हैं। सम्भव है संशोधन करनेपर प्राप्त हो।

पूर्वमीमांसा द्वितीयाध्याय के प्रथम भावार्थपाद भाष्यका विवरण अपने पितामह श्री यदुनाथजी के नाम से निर्माण किया है । पुष्टिप्रवाहमर्यादाभेदकी टीका और निबन्धशास्त्रार्थ प्रकरणका आवरणभङ्ग पितृचरण श्रीपीताम्बरजी के नाम से प्रसिद्ध किया गया है । और भावप्रकाशिका वृत्ति निजगुरु श्रीकृष्णचन्द्रजी के नाम से प्रसिद्ध की गई है ।

साम्प्रदायिक साहित्यको देखने से ज्ञात होता है कि श्रीगुंसाईजीका कृष्णदास अधिकारी से झगडा हो जाने के पश्चात् श्रीगोपीनाथजी के बहुजी अपने बालक श्रीपुरुषोत्तमजीको साथ लेकर साम्प्रदायिक ग्रन्थों के साथ दक्षिणकी ओर चली गई और तबसे श्रीगुसाँईजी और उनके वंशज ही गादी के वारस बनाये गये । अर्थात् पुष्टिमार्ग में श्रीगोपीनाथजी नामशेष हैं, उनका सम्प्रदाय में कोई विशेषस्थान नहीं है। किसी भी ग्रन्थकारने श्रीमहाप्रभुजी और श्रीगुसाँईजी के साथ श्रीगोपीनाथजी को प्रणाम नहीं किया है। परंतु श्रीपुरुषोत्तमजी ने श्रीगोपीनाथजी को प्रणाम किया है। किं बहुना मङ्गलाचरण में "तेजोराशि" और "दयार्णव" विशेषणोंका प्रयोग करके श्रीगोपीनाथजीका विरुद्धधर्माश्रयत्व भी दर्शाया है। श्रीगोपीनाथजी श्रीगुसाँईजी के ज्येष्ठ बन्धु हैं, इसलिये श्रीगुसाँईजी से पूर्व श्रीगोपीनाथजी को नमस्कार किया गया है।

## लेखन शैली।

प्रियभाई वसन्तरामशास्त्रीजी और गोलोकवासी मूलचन्द्रभाईकी कृपासे श्रीपुरुषोत्तमजी के हस्ताक्षरों में प्रहस्तवाद, श्रीसुबोधिनीकारिका, भाष्यप्रकाशादि अनेक ग्रन्थों को देखनेका सौभाग्य इस लेख के लेखक को प्राप्त हुआ है। जिस शैली से श्रीपुरुषोत्तमजी लिखते हैं वह शैली अत्यन्त प्रामाणिक है। तुलनात्मक लेखन पद्धति जो आज हम पाश्चात्य विद्वानों में देखते हैं वैसी ही— किंबहुना उससे भी अतिसूक्ष्म तुलना श्रीपुरुषोत्तमजीने ईसाकी सत्रहवीं शताब्दि में ही अख्तियार की थी। संस्कृत साहित्य में इस ढंगसे लिखा हुआ एक भी ग्रन्थ दृष्टिपथ नहीं हुआ है।

विरामचिह्नोंके लिये कहा जाता है कि अङ्ग्रेजीका प्रचार होने से पूर्व भारतवर्षके लेखकोंको विरामचिह्नोंसे परिचय नहीं था। परन्तु श्रीपुरुषोत्तमजी विरामचिह्नोंका यथेष्ट उपयोग करते हैं। जहां अल्पविराम की आवश्यकता होती थी वहां आप एक बिन्दु ( · ) से चिह्न करते हैं। जहां पूर्ण-विराम की जरूरत पडती है, वहां एक खडी रेषा ( । ) का चिह्न करते हैं। और जहां पेरेग्राफ छोडना हो वहां दो खडी रेषा ( ।। ) करके एक इंच स्थान छोड देते हैं. । जहाँ कोई अक्षर केपिटल करना हो वहां उस अक्षरपर गेरू लगाते हैं । यदि कोई अक्षर काटना है तो उसपर हरताल पोत देते हैं अथवा उस भागपर पट्टी लगाते हैं। यदि कुछ संशोधन या टिप्पणी लिखनी हो तो जिस पङ्क्तिपर टिप्पणी लिखी गई हो, उस शब्द के ऊपर दो आडी रेखाएँ (=) करते हैं और मार्जिन में टिप्पणी लिखकर उस पङ्क्ति की संख्या उसके साथ लिखते है, अर्थात् यदि ऊपरकी तरफ कोई टिप्पणी लिखी गई हो तो ऊपरसे गिननेपर जिसके ऊपर टिप्पणी लिखीगई है, वह शब्द जिस पङ्क्ति में होगा उस का अंक लिखा जायगा। और नीचे की मार्जिनमें लिखा गया होगा तो नीचे से पङ्क्तियाँ गिनी जायगी। आप भाषाशास्त्रके भी विशषज्ञ थे। खास कर श्रीमहा-प्रभुजी, श्रीगुसाईजी, श्रीगोकुलनाथजी, श्रीहरिरायजी, आदिकी भाषा तुरन्त पहिचान लेते हैं।

श्रीमदाचार्यचरणों के प्रत्येक ग्रन्थ पर श्रीपुरुषोत्तमजीमहाराजकी टीका विद्यमान है। साम्प्रदायिक विद्वानों का यह दृढ मन्तव्य है कि जो ग्रन्थ श्रीमदाचार्यचरणों के नाम से प्रसिद्ध है उस पर श्रीपुरुषोत्तमजी की टीका होनी आवश्यक है । जिस ग्रन्थ पर श्रीपुरुषोत्तमजी की टीका नहीं है उस ग्रन्थको आचार्यचरणप्रणीत है ऐसा कहने में बहुत से पण्डित हिचकिचाते है। और यही कारण है कि "भगवत्पीठिका" नामक ग्रन्थ के प्रणेता आचार्यचरण हैं ऐसा मानने

वाले पण्डितों की संख्या अधिक नहीं है। "भगवत्पीठिका"पर श्रीपुरुषोत्तमजी महाराज की टीका उपलब्ध नहीं है। और न कहीं श्रीपुरुषोत्तमजी महाराज अपने ग्रन्थ में उसको उद्धृत ही करते हैं। इसी कारणसे उसके प्रणेता आचार्यचरणोंके अतिरिक्त अन्य कोई होने चाहिये। सम्भव है कि किसीने वह ग्रन्थ आचार्यचरणों के नामसे प्रसिद्ध किया हो। आपका लेखनव्यवसाय अधिक होनेके कारण सम्प्रदाय में आप "लेखवाले पुरुषोत्तमजी" के नामसे प्रसिद्ध हैं।

श्रीपुरुषोत्तमजी सेवामें और भावना में अन्यगोस्वामी बालकोंकी अपेक्षा कुछ न्यून समय व्यतीत करते थे और सब गोस्वामियों में आप विशेष प्रतिभासम्पन्न एवं विद्वान् होने के कारण आप का सम्मान संप्रदायमें तथा सम्प्रदायेतर विद्वानोंमें विशेषरूपसे होने के कारण आपके बन्धुवर्ग में आप के प्रति द्वेष भाव फैल जाने से आपको कुछ अल्पज्ञ एवं असहिष्णु लोग "वेदपशु" भी कहा करते थे। पर आप इन बातोंपर कभी ध्यान ही नहीं देते थे। श्रीपुरुषोत्तमजीका नाम इतिहास के पन्नों पर सुवर्णाक्षरों से अङ्कित है, पर उनको वेद पशु कहनेवालों को संसारने अपने स्मृतिपटल से साफ कर दिया है।

## दिग्विजय।

आप के साथ प्रत्येक सम्प्रदाय के तथा प्रत्येक शास्त्र के विशेषज्ञ पण्डित हमेशा रहा करते थे। आप भारत वर्ष में सब जगह स्वयं पधारकर तत्तत्प्रान्तो के तत्कालीन पण्डितों को शास्त्रार्थ के लिये आह्वान करते थे। आप जब यात्रार्थ पधारते थे तब आपके साथ कई गाडियाँ पुस्तको की रहा करती थी। हम पहिले ही कह आये हैं कि आप भावना और वार्ता आदि में अपना समय अधिक नहीं खर्च करते थे और यही कारण है कि आपके अनुयायी शिष्यों में विशेषरूपसे भावुकता व्यक्त नहीं होती थी, अत एव श्रीगोकुलनाथजी और श्रीहरिरायजी आदि गोस्वामियों को बैठके अनेक स्थानों में सुरक्षित हैं उसी तरह आप की कोई बैठक सुरक्षित नहीं है। और यही कारण है कि भावना के पण्डितोंकी दृष्टिमें श्रीगोकुलनाथजी और श्रीहरिरायंजी का स्थान श्रीपुरुषोत्तमजी से ऊंचा है। खेद है कि इस बीसवीं शताब्दि में भी इंग्रेजी पढेलिखे विद्वान् भी श्रीगोकुलनाथजी श्रीहरिरायजी के ग्रन्थों को श्रीपुरुषोत्तमजी के ग्रन्थोंकी अपेक्षा अधिक प्रामाणिक माननेका दुराग्रह करते हैं। हमारा मत यह नहीं है कि श्रीगोकुलनाथादि के ग्रन्थ अप्रामाणिक हैं। पर श्रीपुरुषोत्तमजी को श्रीगोकुलनाथादिकी अपेक्षा अप्रामाणिक कहनेवालोंका हम पूर्ण विरोध करते हैं। हमारा अनुरोध है कि जो लोग श्रीपुरुषोत्तमजी के ऊपर अपसिद्धान्तों के प्रचारका कलङ्क लगाते हैं वह सज्जन उन अपसिद्धान्तोंकी सूची प्रकाशित करें। मौखिक कोलाहल करने से अल्पज्ञता प्रगट होती है।

आपका शास्त्रार्थ काशी के प्रश्नोरानागर ब्राह्मण वेणीभट्ट ऊर्फ वेणीदत्त व्यास तर्कपञ्चानन भट्टाचार्य के साथ हुआ था। आपके जीवनचरित्र सुप्रसिद्ध साम्प्रदायिक मासिक पत्रिका "पुष्टिभक्तिसुधा" में गोलोकवासी मूलचन्द्र भाई का लेख छपा है उसमें कहा गया है

---

१ कहा जाता है कि अट्ठाईस गाडी पुस्तकें आपके साथ रहती थी। इसके अतिरिक्त ऊंट और घोडोंसे भी पुस्तकें ढोनेका काम लिया जाता था। लेखक—

कि सम्प्रदायके मर्मज्ञ विद्वान् गोलोकवासी छगनलालशास्त्रीजी ने कहा था कि श्रीपुरुषोत्तमजी का शास्त्रार्थ काशीस्थ वेणीभट्ट के साथ हुआ था। परन्तु पीछे से सं. १९८२ में माधव-बागमें श्रीपुरुषोत्तमजीके प्राकट्योत्सवके निमित्त जो सभा हुई थी और पुस्तक प्रदर्शनी खोली गई थी उसमें व्याख्यान देते हुए मूलचन्द्र भाई ने अपना मत बदल दिया था। आपने "वेणुनाद" में मुद्रित दानपत्रों के आधारपर यह निश्चय किया था कि सं. १७८७ में दान पत्र लिखा गया है और छगनलालशास्त्रीजी ने शास्त्रार्थ का संवत् १८२० बताया है, सं. १७८७ के पश्चात् श्रीपुरुषो-त्तमजी अधिक समय तक भूतलपर विद्यमान नहीं रहें होगे ऐसा अनुमान करके मूलचन्द्र भाई ने यह मत प्रसिद्ध किया था कि वेणीभट्टके साथ शास्त्रार्थ नहीं हुआ होगा। इस विषयमें मैं भी अपना अनुभव पाठकों के सम्मुख उपस्थित करना उचित समझता हूं। वह इस प्रकार हैः—

शुद्धाद्वैत वैष्णव वेल्लनाटीय महासभाका तृतीय अधिवेशन बम्बई में हुआ था। उसमें श्रीमदा-चार्यचरणोंका शुद्धजीवनचरित्र तैयार करने और तत्सम्बन्धी ऐतिहासिक खोज करनेके लिये कुछद्रव्य ( मुझे जहांतक स्मरण है २००० रुपिया ) चि० गो० श्रीदामोदरलालजीने प्रदान किया था। अधिवेशन समाप्त होनेके पश्चात् गोस्वामी श्रीवल्लभलालजी महाराजने अपने खास दफ्तर से एक आर्डर मेरे नामजारी कर इस कार्यका गुरुतर भार मेरे शिरपर धर दिया; और नाममात्र के लिये व्यवस्थापकका स्थान उन्होंने अपने मामाजीको दिया। जिनका साम्प्रदायिक इतिहासके विषय में ज्ञान कुछभी नहीं है। मैंने महाराज से उस समयभी मूलचन्द्र भाईको इस कार्यके लिये नियुक्त करने का अनुरोध किया था। परन्तु दुर्भाग्य से फल विपरीत हुआ। मैंने सं १९८२ की विजया दशमी से कार्यारम्भ किया सो आजतक बराबर चल रहा है। महाराज से पृथक् होजाने परभी मैंने खोजका कार्य छोडना उचित नहीं समझा। मैं महाराज से पृथक् हो जानेके पश्चात् काशी गया और वहां "चाना चवैना गंगजल जो पूरै करतार" इस लोकोक्तिका अनुभव करता हुआ खोजका कार्य करता रहा। फलतः साम्प्रदायिक साहित्यका एक उत्तम इतिहास निर्माण कर सका हूँ। यदि भगवदिच्छा अनुकूल होगी तो शीघ्र ही वह छपकर प्रसिद्ध होजायगा। उसी खोज में श्रीपुरुषोत्तमजी महाराज और वेणीभट्टका सम्बन्ध वादी प्रतिवादीका न था, पर गुरुशिष्यका था ऐसे प्रमाण एकत्रित कर सका हूँ।

जिस प्रकार गुर्जर देशमें प्रसिद्ध साम्प्रदायिक पण्डित तुलजाराम भट्टजी आपके शिष्य है उसी प्रकार वेणीभट्ट भी आपके शिष्यही हैं।

ये वेणीभट्ट काशी में कालभैरव के निकट ही घासीटोला में रहते थे। आप शुक्लयजुर्वेद के प्रसिद्ध भाष्यकार महीधरके वंशज हैं। आपका पूरा नाम वेणीदत्त व्यास तर्कपंचानन भट्टाचार्य है। आपने शुक्लयजुर्वेदकी माध्यन्दिनीय शाखाका पूरा अध्ययन किया था। श्रौतकर्म में बडे निपुण थे। कई जगह सोमयाग में आपने आध्वर्यव भी किया है। व्याकरण, वेदान्त और पूर्वमीमांसाका अध्ययन आपने पंचद्राविड पण्डितों के पास रहकर किया। नव्यन्याय में आपने विशेष योग्यता प्राप्त की थी। नव्यन्याय बंगाली विद्वानों से पढे थे। आपने न दिया जाकर वहाँ के बंगालियों के साथ शास्त्रार्थ करके तर्कपञ्चानन भट्टाचार्य उपाधि भी प्राप्त की थी। यह उपाधि बंगदेशीय विद्वानोंको ही प्राप्त

होती थी। पर इन्हों ने अपनी विशेष योग्यता के कारण वह सम्मान प्राप्त किया था। वेणीदत्त व्यासने अनेक विषयोंपर ग्रन्थ रचना की है। आपके ग्रन्थोंका विषय प्रायः नव्यन्याय हुआ करता था। वेदान्त और पूर्वमीमांसा के विषय में भी आपने ग्रन्थ लिखे हैं, पर वे भी नव्यन्यायकी शैली से ही लिखे गये हैं। ज्ञात होता है कि वेदान्त और पूर्वमीमांसा के ग्रन्थ आपने श्रीपुरुषोत्तमजी महाराज के समागम के अनन्तर लिखे हैं। ये पहिले से ही राधाकृष्ण के उपासक थे। पर श्रीपुरुषोत्तमजीका समागम होने के पश्चात् श्रीगोवर्धननाथजी का अनन्य भजन करने लगे थे। आप श्रीपुरुषोत्तमजी महाराजकी यात्रामें साथ रहते थे। आपके लेखों को देखने से ज्ञात हो जाता है कि ये पहिले किसी अन्य सम्प्रदाय के वैष्णव होंगे, और जब श्रीपुरुषोत्तमजी महाराजका समागम हुआ तब पुष्टिमार्गीय वैष्णव हुए होंगे। श्रीपुरुषोत्तमजी महाराजकी आज्ञा लेकर काशी चले आने के पश्चात् आपका श्रीपुरुषोत्तमजी के साथ पत्र व्यवहार हुआ है। उसमें वेणीदत्तजी श्रीपुरुषोत्तमजी के लिये "श्रीज्ञानावताराणां गुरुवरश्रीपुरुषोत्तमगोस्वामिनां चरणेषु वेणीदत्तस्य कोटिशः प्रणतयः" लिखते हैं।

वेणीदत्तजीकी कन्याका विवाह हुआ उस समय श्रीपुरुषोत्तमजी महाराजने अपने अधिकारी को काशी भेजा था और उसके साथ एक आज्ञापत्र काशीस्थ वैष्णवोंके नाम लिखा था। उसमें लिखा गया है कि "ये वेणीदत्तजी साम्प्रदायिक विद्वान् हैं, हमारे कृपापात्र हैं, इसलिये इनकी कन्या के विवाह में सब वैष्णवोंने मिलकर सहायता प्रदान करना चाहिये।" इससे ज्ञात होता है कि वेणीदत्तजी का श्रीपुरुषोत्तमजी के साथ गुरुशिष्य भाव था। वेणीदत्तजीकी अन्य गोस्वामी बालकोंके साथ भी घनिष्ठता थी। कई गोस्वामी बालकोंने आपको साम्प्रदायिक पुस्तकें प्रदान की हैं। श्रीपुरुषोत्तमजीके हस्ताक्षरों से संशोधित पण्डितकरभिन्दिपालवाद, प्रहस्तवाद, सुवर्णसूत्र और प्रस्थानरत्नाकर का प्रमाणपरिच्छेद, इन पंक्तियोंके लेखक को देखनेका सौभाग्य काशी में प्राप्त हुआ है। ये सब पुस्तकें काशीके सरस्वती भवन में सुरक्षित हैं। ऊपर जिन पत्रोंके विषय में कहा गया है, वे पत्रभी सरस्वती भवन के पुस्तकाध्यक्ष श्रीयुत नारायणशास्त्रीजी खिस्ते की कृपासे देख सका हूं।

गत आश्विन मास में मैं गोस्वामी श्रीरणछोडलालजी महाराजके साथ पञ्जाब और सीमाप्रान्त की तरफ गया था। तब वहां से लौटते समय लाहौरके "दयानन्द एंग्लो वैदिक कालेज"के रीसर्च स्कालर पं. भगवद्दत्तजीसे मिला था। ज्ञात हुआ कि दयानन्द कालेज में साम्प्रदायिक हस्तलेख भी विद्यमान है। चार दिन तक अमृतसर में रहा। वहांसे मैं प्रतिदिन मोटरद्वारा लाहौर जाया करता था। वहां वेणीदत्तजीकी पुस्तकें दृष्टिपथ हुईं। भगवदिच्छासे पं. भगवद्दत्तजीके द्वारा आर. अनन्तकृष्णशास्त्रीजी और डॉ. मङ्गलदेवजीसे परिचय हो गया। अनन्तकृष्णशास्त्रीजी पुरानी पुस्तकोंकी खोजकर पंजाब विश्वविद्यालयको अप्राप्य पुस्तकें प्रदान करते हैं, और डॉ. मङ्गलदेवजी सरस्वती भवनमें ही कार्य करते है। इन दोनों सज्जनोंने काशी आकर सूचित किया कि महीधर भाष्यकार का पुस्तकसङ्ग्रह दो चार दिन पहिले ही बेचा गया है और उसमें वल्लभ सम्प्रदायकी पुस्तकें अधिक संख्यामें प्राप्त होती है। उस समय परीक्षाकाल निकट होनेके कारण मैं

अवतारवादावलिः—



श्रीविट्ठलरायचरणाः ।

प्रादुर्भावः सं. १९४३ आश्विनशुक्ला ६.

( येषां कृते ग्रन्थकृद्भिः प्रहस्तवादवादविवृतिर्निरमायि । )

सरस्वती भवन तक जानेमें असमर्थ रहा। परीक्षाके पश्चात् १५ दिन तक मैंने उस पुस्तकसंग्रहसे लाभ उठाया है। अभी वह बृहत्पुस्तकसंग्रह अव्यस्थित रूपमें पडा है। सम्भव है कि ग्रीष्मावकाशके पश्चात् उसकी सूची तैयार हो जायगी।

## सूरतमें शास्त्रार्थ।

गुर्जरदेशमें भास्करराय नामक एक शाक्त पण्डित हुआ है। यह सूरतमें भी कुछ दिन तक रहा था। इसकी आद्यदीक्षा और पूर्णाभिषेक सूरतमें ही हुए थे। श्रीपुरुषोत्तमजी महाराजके ऊपर इसका बहुत कटाक्ष था। इसने शाक्तमतके ३६ ग्रन्थ रचे हैं। उनमेंसे कुछ ग्रन्थ काशीमें महाराष्ट्रीय पण्डित श्रीयुत 'बाबू दीक्षित जडे' के पुस्तक संग्रहमें विद्यमान है। इन पुस्तकोंके साथ कुछ पत्रादि भी हैं। उन पत्रोंमें भास्कररायने श्रीपुरुषोत्तमजीको गाली दी है। इससे ज्ञात होता है कि शास्त्रार्थमें पराजित होनेके कारण यह तामसदेवताके उपासक सिद्धजी (?) क्रुद्ध होकर अंट संट बकने लगे होंगे। श्रीपुरुषोत्तमजीके ग्रन्थोंमें भी तान्त्रिकोंका खण्डन दृष्टिपथ होता है।

## समानकालिक पण्डित।

श्रीमहाप्रभुजीका जीवन चरित्र लिखनेके अभिप्रायसे तत्कालीन पंडितोंकी सूची तैयार की गई थी। उस समय अनायास ही श्रीहरिरायजी और श्रीपुरुषोत्तमजीके समानकालिक पण्डितों की भी सूची तैयार हो गई। आपके समयमें भारतवर्षमें यवनोंका उपद्रव अधिक होनेपर भी ५०० से अधिक ग्रन्थकार भारतवर्षमें हुए हैं। पण्डितोंकी सूची तैयार करनेमें कितना परिश्रम हुआ होगा और किन कठिनाईयोंका सामना करना पडा होगा यह बात विद्वज्जन ही समझ सकते हैं। यहां सब पण्डितोंके नाम अङ्कित करने या उनकी रचनाओंके विषयमें कुछ कहने का पर्याप्तस्थान न होनेके कारण न्याय, व्याकरण, मीमांसा और वेदान्तके विशेषज्ञ पण्डित जो कि श्रीपुरुषोत्तमजी के समयमें काशीमें विद्यमान थे उनके नाम अङ्कित करना ही पर्याप्त समझता हूँ। इस नामावलीसेही विद्वज्जन समझ सकेंगे कि उस समय श्रीपुरुषोत्तमजीने कैसे केसे अपूर्व पण्डितोंका सामना किया होगा। ये नामावली History of Indian Logic और भिन्न भिन्न ग्रन्थोंकी भूमिकाएं और धर्मशास्त्रके निर्णयपत्रों परसे एकत्रित की गई हैं।

पूर्णेन्द्र सरस्वती यतिः
भट्ट नीलकण्ठः (ये अप्पय्यदीक्षितके भाई थे)
आडवा शुक्लः
रघुदेव भट्टाचार्यः
मौनी गोपीभट्टः
ब्रह्मेन्द्रसरस्वती यतिः
वीरेश्वर शुक्लः
गागा भट्ट
अप्पय्यदीक्षित
कविमण्डनं बालकृष्ण भट्ट
व्यासेन्द्रः
चक्रपाणी शेषः
गोविन्द भट्ट काले
गोविन्द भट्ट दशपुत्रे
विनायकशुक्लः
गोविन्दभट्टाचार्यः
साम्राज्यपण्डितः
अनन्तदेवः
जगन्नाथ पण्डितराज
चिन्तामणि भट्ट द्रोणः

खण्डदेव — अनन्तभट्ट मीमांसक
वीरेश्वर शुक्लः
लक्ष्मण पण्डित वैद्य — माधवदेवः
रामरामभट्टाचार्यः — रामहृदय गोमाजी भट्ट
काशीभट्ट सोमयाजी — लक्ष्मण सोमयाजी
गणेशदीक्षित — बापूदीक्षित
पौराणिक गदाधर — जयराम पंचानन
वाछा भट्ट — वीनदीक्षित
नमूनभट्ट — महादेव भारद्वाजः
भास्कर ज्योतिर्विद् — गौतमभट्टः

ये सब पं० वेणीदत्तजीके समय में काशी में विद्यमान थे । इसी प्रकार मधुसूदन सरस्वती ताताचार्य और नारायण भट्ट मीमांसक जैसे धुरंधर पण्डित श्रीपुरुषोत्तमजी के पक्षपाती भी मौ-जूद थे । मेरे पास जो नामावली तैयार हैं उसमें बहुत से पण्डित श्रीपुरुषोत्तमजी के समय वृद्ध हो चुके थे उनके भी नाम सङ्गृहीत है ।

## श्रीपुरुषोत्तमजीका स्थान ।

भारत के मुख्य पण्डितों में श्रीपुरुषोत्तमजीका स्थान बहुत ऊंचा है। इसाकी उन्नीसवी शता-ब्दिके भारतवर्ष के अद्वितीय पण्डित भारतमार्तण्ड पण्डित गट्टूलालजी आपकी तुलना हेमचन्द्र द्रौण सायणमाधव के साथ करते थे ।

"भारतीय दर्शन शास्त्रोंका इतिहास" ( हिन्द तत्त्वज्ञाननो इतिहास ) नामक गुर्जर भाषा के ग्रन्थ में श्रीयुत नर्मदाशङ्कर देवशङ्कर महेता आपके चित्रपर से आपकी बुद्धिमत्ताका अनुमान इस प्रकार करते हैं:—"श्रीमद्वल्लभाचार्यजी से सप्तम आचार्य श्रीपुरुषोत्तमजी महाराज के ग्रन्थोंको देखने से मुझे ज्ञात होता है कि इ० स० १६८८ में इस महापुरुषने तत्त्वदर्शन में बहुत सूक्ष्म विचार किया है । उनकी आकृति का चित्र "प्रस्थानरत्नाकर" के मुखपृष्ठपर दिया गया है । उसके प्रति दृष्टिपात करनेसेही ज्ञान होता है कि उनका भव्य ललाट सूक्ष्मविचारोंकी छायासे युक्त है; उनके विशालनेत्र प्रतिवादीके आक्षेपोंको दृढमन से स्वीकार करता है; उनकी तीक्ष्ण अग्र-युक्त नासिका आक्षेपोंको सूक्ष्मरीति से उडा देने की शक्ति दर्शाती है; उसकी सुन्दर चिबुक उनकी अपूर्व दृढता और निश्चयबलको बताती है, और उनकी हाथकी ज्ञानमुद्रा व्याख्यान कौशल स्पष्ट दर्शाती है" ।

## सरल जीवन ।

श्रीपुरुषोत्तमजी महाराज के जीवन में अत्यन्त सरलता थी । यद्यपि आपको आधुनिक सजातियों एवं अन्यान्य धर्माचार्यों की तरह सुखके सब साधन सुलभ थे । आपका प्रभाव राजा-महाराजाओं पर भी पर्याप्त था । तथापि आप एक क्षण भी मौजशोक में नहीं विताते थे । आ-धुनिक समयमें जैसे धर्माचार्यों को एवं वैष्णवोंको पाश्चात्य वेशभूषा रुचिकर है, वस्त्र भी पाश्चात्य ढंग के ही पहिनते हैं, बोलचालमें भी पाश्चात्यभाषाका प्रयोग करते हैं, उसी तरह उस जमानेमेंभी

लोग करते थे। यह यावन वेशाभाषादि श्रीपुरुषोत्तमजीको असह्या लगता था। आप निबन्धके आवरण भङ्गमें लिखते हैं कि "एतेन मूर्खा अनापद्यपि म्लेच्छादिवेशभाषादिकं रोचयन्ते स्वीकुर्वन्ति च तेऽपि तथेति बोधितम् "।

## परिवार और गोलोकप्रवेश।

श्रीपुरुषोत्तमजी का विवाह कहां और कब हुआ सो ज्ञात नहीं है। परन्तु इनके यहां दो पुत्रों का जन्म हुआ था। वे इनकी अवस्था में अथवा इनके अनन्तर शीघ्र ही गोलोकप्रविष्ट हुए। तबसे आपकी गादी पर द्वितीय पीठके वंशज गोस्वामी आये थे। उन्हीं के वंशज इस समय सूरत की गद्दीपर विराजमान विद्वद्रत्न गोस्वामी श्रीव्रजरत्नलालजी महाराज है। आपही इस समय पूर्वोक्त श्रीबालकृष्णजी की सेवा करते हैं।

दिग्विजय के अनन्तर श्रीपुरुषोत्तमजीने अपना नित्यनिवास सूरत में किया। सूरत में ही विराजमान होकर श्रीबालकृष्णप्रभुकी स्वरूपसेवा और नामसेवा की।

स्वरूपसेवा करके प्रभुके विप्रयोग रसका अनुभव किया। और नित्यसंयोगरसका अनुभव करनेके लिये विक्रमके संवत् १८२० के अनन्तर अपनी जन्मभूमि गोकुलमें ही नित्यलीलाप्रवेश किया।

## श्रीपुरुषोत्तमजी महाराजके प्रतियोगी।

यहां यह भी बता देना अप्रासङ्गिक न होगा कि श्रीपुरुषोत्तमजी महाराज के प्रतियोगी पण्डित उस समय भारत के अनेक दिग्गज पण्डित विद्यमान थे। यों तो आपके विरोधी पण्डित बहुत थे, पर विशेष रूपसे उल्लेख करने योग्य सूरत में ही शाक्त पण्डित भास्करराय और शैव पण्डित अप्पय्यदीक्षित थे। प्रस्तुत ग्रन्थ के साथ भास्कररायका कोई सम्बन्ध न होने के कारण उनके विषय में चर्चा करना व्यर्थ है। पर अप्पय्यदीक्षितका परिचय आवश्यक है।

## अप्पय्यदीक्षित।

श्रीपुरुषोत्तमजी महाराज जैसे प्रतिभाशाली थे वैसे ही उनके प्रतिपक्षीका होना भी आवश्यक है। अप्पय्यदीक्षित भी अपने जमाने के पण्डितों में विशेष स्थान प्राप्त कर चुके थे। दीक्षितजी के अनुयायियों नें आपको शेषका और शङ्करतकका अवतार मान लिया था। पर ये सब अन्ध श्रद्धालुओंकी अतिशयोक्तियां है। यद्यपि दीक्षितजी कट्टर शैव हैं और इन्होंने शैव भाष्यपर टीका भी लिखी है, तथापि वे शैव दर्शन में मानते न थे। पीछे से वे केवलाद्वैतवादी बन गये थे। उनका जन्म तो वैष्णव मातापिता के उदरसे ही हुआ है। आपकी पितामही भी वैष्णवकी कन्या थी। आपके विषयमें मद्रास प्रान्तीय विद्वानों में अनेक आख्यायिका प्रचलित हैं। उसमें एक यह भी है—"पितामही यस्य तु वैष्णवस्य कन्या, पिताश्वेतमृदूर्ध्वपुंड्री"। इससे यह निर्विवाद सिद्ध होता है कि दीक्षितजी के पिता और पितामही वैष्णव थे, अर्थात् वैष्णव मातापिताकी सन्तान होकर भी आप शैव थे।

## जन्म और वंशपरिचय।

कांजीवरम्के पास "अडयप्पलम्" नामका एक छोटासा ग्राम है। वहां आचार्यदीक्षित नामक एक विद्वान् ब्राह्मण निवास करता था। वही आचार्यदीक्षित "न्यायचिन्तामणि" नामक

ग्रन्थके प्रणेता हैं। और वेही वक्षःस्थलाचार्यदीक्षित नामसे भी प्रसिद्ध थे। इनकी द्वितीयपत्नी वैष्णवकुलतिलक श्रीवैकुण्ठाचार्यवंश्य श्रीरङ्गराजाचार्यकी दुहिता तोतरम्बी थी। तोतरम्बीके साथ आचार्यदीक्षितका विवाह होनेके पश्चात् विजयनगराधिपति श्रीकृष्णराज महाराजका आश्रय प्राप्त किया था।

इसी वैष्णवकन्या तोतारम्बीसे आपको चार पुत्रोंकी प्राप्ति हुई, जिसमें सबसे बडेका नाम रङ्गराजाध्वरी प्रसिद्ध है। रङ्गराजाध्वरीने अद्वैतविद्यामुकुरविवरण, अद्वैतदर्पणादि अनेक ग्रन्थोंकि रचना की थी। रङ्गराजाध्वरीके विषयमें नलचरितनाटकमें बहुत कुछ लिखा गया है। इन्हीं रङ्गराजाध्वरीके ज्येष्ठपुत्रका नाम अप्पय्यदीक्षित था।

अप्पय्यदीक्षित जैसे प्रसिद्ध विद्वान्के समयनिर्णयके विषयमें पण्डितोंमें बडाही मतभेद प्रचलित है। भट्ट आत्माराम और जयन्तपण्डित आदिका मत है कि अप्पय्यदीक्षित ई० स० १५६४ के पूर्व हुए हैं। ब्रह्मविद्यापत्रिकाकार मानते हैं कि १५५० में अप्पय्यदीक्षित ७० वर्षके थे। अर्थात् १४८० में जन्म होना चाहिये। पाश्चात्यविद्वान् कहते हैं कि १५२० के पूर्व अपय्यदीक्षित थे। महामहोपाध्याय गङ्गाधरशास्त्रीजी का मत भी ब्रह्मविद्यापत्रिकाकारके अनुसारही है। इस विषयमें और भी कई प्रकारकी किंवदन्तियां प्रचलित है।

एक मत ऐसाभी प्रचलित है कि एक वार विजयनगरके महाराज श्रीकृष्णराजको वेंकटाचलपर विश्वजिद्याग करनेकी इच्छा हुई। तब अप्पय्यदीक्षितने उनको यह याग काशीमें जाकर करनेकी सलाह दी थी। और तदनुसार उन्होंने काशी जाकर विश्वजिद्याग किया था। उस यागमें अप्पय्य दीक्षित भी संमिलित हुए थे। काशीमें अप्पय्यदीक्षितका सिद्धान्तकौमुदीकार भट्टोजी दीक्षितके साथ शास्त्रार्थ हुआ था। यह किंवदन्ती काशीके पण्डितोंमें प्रसिद्ध है।

इसी विषय में मद्रासप्रान्तके पण्डितोंका कथन है कि भट्टोजीदीक्षित सेतुबन्ध रामेश्वरके दर्शनार्थ जाते थे, रास्तेमें कांचीमें ही अप्पय्यदीक्षित के साथ समागम हो गया था और कांचीमें ही कुछ दिन निवास करके दीक्षितजीसे ही ब्रह्मसूत्रशाङ्करभाष्य पढे थे।

किन्तु दाक्षिणात्योंका मत प्रमाणाभावसे मानने योग्य नहीं है। हम समझते हैं काशीस्थ पण्डितों का कथन आंशिक सत्य है। भट्टोजी दीक्षित अप्पय्यके समकालीन नहीं है। कृष्णराजने काशीमें विश्वजित् याग किया था और उसमें अप्पय्यका सम्मिलित होना भी निःसन्दिग्ध है। वहां भट्टोजी दीक्षितके साथ तो नहीं पर शेष वीरेश्वरके साथ शास्त्रार्थ हुआ था। और उसी समय इनका समागम पण्डितराज जगन्नाथ कविके मीमांसागुरु खण्डदेव के साथ हुआ था। और यह भी सम्भव है कि उसी समय भट्टोजी दीक्षितका भी समागम हुआ हो पर यह वार्ता अधिक विश्वसनीय नहीं है। हम यह माननेके लिये तैयार हैं कि अप्पय्य और खण्डदेव का समागम हुआ था। और अपय्यने कुछ दिन काशीमें निवास किया था और उसी समय अप्पय्यने खण्डदेवको "विधिरसायन" बताया होगा। भाट्ट रसायनमें लिखा है कि "मीमांसकमूर्धन्येन विधिरसायनकृता" इन शब्दोंसे ज्ञात होता है कि काशीमें अप्पय्यने स्वयं विधिरसायन का प्रचार किया था।

अप्पय्यदीक्षित काशीमें आये थे और उनको खण्डदेव प्रभृति काशीस्थ पण्डितोंके साथ समागम हुआ था, इस विषयमें हमारे पास एक प्रमाण और भी विद्यमान है । इ. स. १६५७ में काशी के मुक्तिमण्डप में एक सभा हुई थी । उसमें यह निर्णय किया गया था, कि "महाराष्ट्रीय देवर्षि ( देवरुखे ) ब्राह्मण पङ्क्तिपावन हैं । इनके साथ एक पङ्क्ति में पञ्चद्राविड ब्राह्मण भोजन कर सकते हैं" । इस निर्णय पत्रपर खण्डदेवादि के साथ ही अप्पय्यदीक्षित के भी हस्ताक्षर है । यह निर्णयपत्र श्रीयुत पिंपुटकरने "चितळे भट्ट प्रकरण" नाम की पुस्तिकामें मुद्रित कराया है । इस प्रमाण से सिद्ध होता है कि कमसे कम इ० स० १६५७ में तो खण्डदेव और अप्पय्य काशी में मौजुद थे । काशी में विधिरसायन की रचना के अनन्तर दीक्षितजी आये थे । विधिरसायन जैसा प्रौढ दार्शनिक ग्रन्थ दीक्षितजी ने कम से कम ३० वर्ष की उम्रमें बनाया होगा ।

पण्डितराज का और इनका समागम हुआ था यह भी निम्नलिखित बाल कवि के एक पद्यसे ज्ञात होता है । वह पद्य इस प्रकार है:—

यष्टुं विश्वजिता परिधरं सर्वे बुधा निर्जिता
भट्टोजिप्रमुखास्स जगन्नाथोऽपि निस्तारितः ।
पूर्वार्धे, चरमे द्विसप्ततितमस्याब्दस्य सद्विश्वजि-
द्याजी यश्च चिदम्बरे स्वमभजज्ज्योतिः सतां पश्यताम् ॥

इस पद्यसे तथा अन्यान्य और कई प्रमाणों से सिद्ध हो चुका है कि पण्डिराजजगन्नाथ के साथ दीक्षितजीका समागम हुआ था । पण्डितराज १६५८ के अनन्तर काशीमें थे । क्यों कि शहाजहां को औरंगजेबने १६५८ ई. में कारागारमें बन्द किया था । अर्थात् शहाजहां के आश्रित पण्डितराज भी उसी समय काशी गये होंगे । अर्थात् ही १६५७ की सभा के अनन्तर इन दोनों पण्डितों का समागम काशी में होना सम्भव है ।

## ग्रन्थरचना और समकालीन पण्डित ।

अप्पय्य दीक्षितने पूर्वमीमांसा, उत्तरमीमांसा, साहित्यशास्त्र और शैवमतके अनेक ग्रन्थ निर्माण किये हैं ।

इन के समकालीन पण्डित और कविगण निम्नलिखित हैं—

| | |
|---|---|
| पं. आनन्दराममखी, | पण्डितराज जगन्नाथ |
| रत्नखेटदीक्षित | समरपुंगवदीक्षित |
| ताताचार्य | नीलकण्ठदीक्षित |
| खण्डदेव | राजचूडामणि |
| भट्टोजीदीक्षित | वेंकटाध्वरी |
| शेषवीरेश्वर | सदाशिवब्रह्मेन्द्र इत्यादि |

## जीविका उपार्जन ।

अप्पय्य दीक्षितकी जीविका क्या थी ? यह जाननेका विशेष साधन हमारे पास विद्यमान नहीं है, तथापि इतना तो ज्ञात होता है कि विजयनगराधीश्वर कृष्णदेवरायके पुत्र नरसूभूपतिके पुत्र वेंकटपतिरायसे इनको कुछ जीविका मिली होगी । वेंकटपतिरायनेही विश्वजित् याग किया था । और उसी यागमें दीक्षितजी उनके साथ काशी गये थे ।

## लोकापवाद।

अप्पय्य दीक्षितका विवाह कहां और कब हुआ वह ज्ञात नहीं है। पर वेंकटेश्वर प्रेसमें मुद्रित कुवलयानन्दकी भूमिका देखनेसे ज्ञात होता है कि इनका किसी विधवासे प्रेम हो गया था। और इसी कारण ये जाति से बहिष्कृत किये गये थे। ये कहते थे कि यह मेरी पूर्वजन्म की पत्नी है। अन्त में ये घर छोडकर उस पूर्वजन्मकी पत्नी के साथ एक शिवालय में रहने लगे थे। कहा जाता है कि ७२ वर्ष की अवस्था में ये अपनी पूर्वजन्मकी पत्नी के साथ उसी शिवलिङ्गमें समाविष्ट हो गये। इनका देहान्त चिद्म्बरम् में हुआ था।

हमारी समझसे श्रीपुरुषोत्तमजी की युवावस्थामें ये ७० वर्ष के करीब होंगे।

## प्रहस्तवाद।

हम पूर्व ही कह चुके हैं कि श्रीपुरुषोत्तमजीने प्रहस्तवाद अप्पय्यविरचित शिवतत्त्वविवेक के खण्डनार्थ बनाया है। "प्रहस्त" शब्द का अर्थ होता है "तमाचा"। इस ग्रन्थका नाम प्रहस्त रखने का एक कारण है। और वह यह है कि अप्पय्य ने जानबूझ कर वैष्णवों के प्रति द्वेष भाव होने के कारण शिवतत्त्वविवेक में वैष्णवों की निन्दा की है। विवेकशून्य हो कर शिवतत्त्व-विवेक लिखा गया है, इसी लिये "प्रहस्त"नामक वाद की प्रवृत्ति भी योग्य है। प्रहस्तवादमें शिवतत्त्वविवेक के प्रत्येक प्रकरण एवं श्लोकों तथा टीका में उपन्यस्त वाक्योंका शास्त्रीय दृष्टि से विचार किया गया है। खास वेदान्तदर्शन और मीमांसादर्शन के आधार पर ही शिवतत्त्व-विवेक की परीक्षा की गई है।

शिवतत्त्वविवेक के ६४ श्लोक हैं। ये श्लोक "शिखरिणी" वृत्तमें रचे गये हैं। इस लिये इसको शिखरिणीमाला भी कहते हैं। शिखरिणीमालाकी टीका भी अप्पय्यदीक्षितने लिखी है उसीका नाम शिवतत्त्वविवेक है।

शिवतत्त्वविवेकका सङ्क्षेप इस प्रकार है:—

| श्लोकसंख्या | प्रतिपाद्य विषय– |
|---|---|

१ मङ्गलाचरण। शिवही ध्येय है। विष्णु ध्येय नहीं है।

२ शिव ही परदेवता होनेके कारण वही परमतत्त्व है। मूर्तित्रयातीत शिव है।

३ "यमादित्यो न वेद" इत्यादि श्रुतिवाक्यों से सिद्ध होता है कि ब्रह्मादि देवताओंका भी परब्रह्म ( अप्पय्यके मतसे परम शिव ) की स्तुति करनेका अधिकार नहीं है।

४ वैष्णवोपासना अवैदिक है, जो शिवकी उपासना नहीं करते उनका जन्म निष्फल है।

५ पूर्व श्लोकमें वैष्णवोंकी निन्दा करके अब "एष ह्येव साधु कर्म कारयति" इत्यादि श्रुति शिवपरक है ऐसा कहा है।

६–७ पूर्वोक्त अर्थका ही समर्थन किया गया है।

८ "नायमात्मा प्रवचेन लभ्यः" इस श्रुतिमें आत्मशब्द शिवपरक है।

९ शिवकी भक्ति से ही चारों पुरुषार्थ प्राप्त होते हैं।

१० दधीचि ऋषिके शापसे वैष्णवोंकी बुद्धि नष्ट होगई है

११ परंतु लोकमें शिवकी महिमापर विश्वास नहीं है, प्रत्युत भगवान् नारायणपर विश्वास करते हैं और उसीका आराधन भी कराते हैं, इसलिये परिसङ्ख्या से शिवमहिमापर विश्वास करने वाले अत्यन्त विरल होते हैं ऐसा प्रतिपादन किया गया है।

**यहां उपोद्घातप्रकरण समाप्त होता है।**

## यहांसे श्रुत्यर्थप्रकरणका प्रारम्भ है।

१२ शिव ही संसारमें सबसे अधिक है, यह सिद्ध करने के लिये आगे उसकी उपाधि और उपाधिप्रयुक्त गुणादिक बताने की इच्छासे शिवको ही उपाधिनिर्मुक्त सिद्ध किया है।

१३–१४ निरुपधि ब्रह्म ( शिव ) भी लोकानुग्रह की इच्छासे कल्पित गुणों से युक्त हो-जाता है। वह ब्रह्म मायाकी उपाधिसे युक्त सर्वोत्तर और सगुण है।

(यहां ब्रह्म मायोपाधिवाला है ऐसा सिद्ध करने का प्रयत्न किया गया है। युक्तियां वही है जो कि शांकर मतके लोग दिया करते हैं, कोई ऐसी युक्ति वा प्रमाण नहीं दिया गया जो अखण्डित हो)

१५–१७ श्रुतियों का बलाबलपरीक्षण.

१८ शिवका कारणत्वविचार

१९ २० कारणत्वप्रतिपादक सब तियां शिव में पर्यवसित होती हैं।

२१ सब उपनिषदें शिवका ही वर्णन करती हैं।

२२–२३ वेदोक्त पुरुषसूक्त में भी शिव का ही वर्णन है।

२४–२८ मान लिया जाय कि पुरुषसूक्त देवतान्तरपर है, तथापि सब वेद रुद्र पर ही है।

२९–३० शिव ही सर्वान्तर्यामी है।

३१–३५ नारायणानुवाक विष्णुपर है इस पूर्वपक्षका खण्डन। और सब श्रुतियों में शिवको ही परब्रह्म कहा है ऐसा प्रतिपादन।

**यहां श्रुत्यर्थविचार समाप्त होता है।**

**इस प्रकार पूर्वार्ध समाप्त हुआ।**

## उत्तरभाग।

पूर्वभाग में कर्मकाण्ड ( पूर्व काण्ड ) और उपनिषद् ( उत्तर काण्ड ) का विचार किया गया है, अब उत्तर भागमें पुराणादि के वाक्योंका विचार है।

३६ पुराण सब शिवका ही वर्णन करते हैं।

३७ महाभारत शिवपर ही है।

३८ रामायण शिवका उत्कर्ष वर्णन करता है न कि विष्णुका।

३९ मनुस्मृत्यादि धर्मशास्त्र भी शिवकाही वर्णन करते हैं शिवका उत्कर्ष यही एक धर्म है।

४० ब्रह्मसूत्रों में शिवको ही ईशानशब्द से प्रमित कहा है। उमापति शिवजी ही परब्रह्म है ऐसा सूत्रकारके हृदयस्थित आशय है।

४१ जब ब्रह्मसूत्र ही शिवपर है तब ब्रह्मादिशब्दों शिववाचक क्यों न माने जाय ? अर्थात् ब्रह्मादिशब्द भी शिवपर ही हैं।

४२ " शिव " कहने से निरतिशय ऐश्वर्ययुक्त शिवजीका बोध होता है।

४३–४४ सर्वाधिक पदार्थ ईशानशब्दवाच्य शिवके अतिरिक्त अन्य नहीं है।

४५ नारायण जगत्कारण है इस मत का खण्डन

४६–४७ शिवपुराण और शैवागम को जो अप्रमाण कहते हैं उनके मतका निरास।

४८ विष्णुपर श्रुतियों का प्राबल्य निरास।

४९–५१ ब्रह्मा, विष्णु और रुद्र इस त्रिमूर्ति में शिवका ही उत्कर्ष है।

५२–५५ गायत्री में भी शिवका ही वर्णन है।

५६ द्विजाति में ब्राह्मणों को शिवभजन ही करना आवश्यक है।

५७ क्षत्रियों को भी लिङ्गार्चन ही करना चाहिये।

५८ वैश्योंका आराध्यदेव शिवही है। सामान्यतः सब कामनाओं की पूर्तिके लिये शिवका अर्चन करना उचित है।

५९ निःश्रेयसरूप अप्राकृत फल प्राप्त करना हो तो वह फल शिवाराधनके विना प्राप्त नहीं हो सकता।

६० सकल प्राणिवृन्द के लिये सेव्य शिव ही है।

६१ जो मूर्ख शिवभजन से विमुख रहते हैं उसको पाप लगता है।

६२ शिवभजन से निरतिशय पुरुषार्थसिद्धि होती है।

६३ यह जो स्तोत्र रचा गया है, वह माला के रूपमें शिवजीको उपहार किया जाता है।

६४ इस स्तोत्ररचना में अप्पय्यदीक्षित अपना मन्दमतित्व और मूढत्व को प्रदर्शित कर स्वीकार करते हैं।

यहां उत्तरभाग समाप्त होता है।

इस प्रकार अप्पय्यदीक्षितने जान बूझकर वैष्णवोंको कोसा है। इस ग्रन्थमें अपने पाण्डित्यका दुरुपयोग करके सत्यार्थ को छिपाने का जटिल प्रयत्न किया गया है।

श्रीपुरुषोत्तमजी महाराजने इस का अक्षरशः खण्डन किया है। आपने प्रहस्तवाद को तीन विभागोंमें बाँट दिया है। सब से पहिले वेदान्ततात्पर्यनिरूपण है। दूसरा प्रकरण भ्रान्तशैवनिराकरण, तीसरा मूलस्वरूपनिर्धार है।

वेदान्ततात्पर्यनिरूपणमें शाङ्करमत के उपाधिवाद का खण्डन है। शाङ्करमत में ब्रह्म को निर्गुण कह कर उस के पीछे अवैदिक उपाधि जोड दी है। वेदमें या सूत्रों में कहीं भी शाङ्कर मत के अनुसार उपाधिका समर्थन नहीं किया गया। शांङ्करोकी उपाधि के विषय में जितनी युक्तियाँ हैं उन सब का खण्डन कर, विरुद्धधर्माश्रय भगवान् श्रीकृष्णचन्द्र ही परब्रह्म है ऐसा श्रुति-सूत्रों से सिद्ध किया गया है।

भ्रान्तशैवनिराकरण प्रकरण में १३ वें श्लोक से लेकर प्रत्येक श्लोकका खण्डन आता है।

अप्पय्यदीक्षितने शिवतत्त्वविवेक में अनर्गल प्रलाप किया है। श्रीपुरुषोत्तमजी महाराजने श्लोकक्रमानुसार खण्डन नहीं किया है, पर विषयविभाग करके प्रतिपाद्य विषय का खण्डन किया है अत एव श्लोकक्रम से खण्डन नहीं है।



सम्प्रति विराजमान गोस्वामिबालकोंमें सर्व प्रथम ग्रन्थकार—

**गोस्वामी श्रीमदनिरुद्धाचार्यजी महाराज**

शुद्धाद्वैतकेसरी, शुद्धाद्वैतभूषण, शुद्धाद्वैतसहस्रांशु, शुद्धाद्वैतवाचस्पति,
वेदान्तसुधाकर, वेदान्तविद्यालङ्कार इत्यादि ।

## वेदान्ततात्पर्यनिरूपण ।

प्रकृत में सब से पहिले वेदान्ततात्पर्यनिरूपण आता है, इस प्रकरणमें माहात्म्यज्ञान के विषय में विचार है । अर्थात् श्रुतियोंमें भगवन्महिमा का निरूपण है या नहीं, इस विषय का विचार प्रस्तुत होता है । पूर्वपक्षी का कथन है कि श्रुतियोंमें भगवान् की महिमा का वर्णन नहीं है । महिमा उसकी हो सकती है जो सगुण हो । ब्रह्म निर्गुण है इस लिये उस की महिमा वेदोंमें नहीं है । जहाँ कहीं वेदोंमें ब्रह्मकी महिमा कही गई हैं वे सब वाक्य सोपाधिक ब्रह्म का निरूपण करते हैं ।

सिद्धान्ती कहता है कि नहीं, ब्रह्म सोपाधिक हो नहीं सकता । महिमा का वर्णन है व. सोपाधिक ब्रह्म का नहीं पर निरुपाधिक का ही वर्णन है, विरुद्धधर्माश्रय ब्रह्म का वर्णन है, ब्रह्म ही जगत् का कारण है, वही सर्वान्तर है, भोक्ता वही ब्रह्म है, अन्तर्यामी ब्रह्म है । उपाधिपक्ष का स्वीकार करने से अनेक दोषोंकी सृष्टि होती है। उपाधि क्या अनादि है या सादि ? यदि सादि मानते हैं तो आपका ( शाङ्कर ) मत ही खण्डित होता है । क्यों कि आप उपहित ( उपाधि से ग्रस्त ) ईश्वर को मानते हैं । उपाधिको सादि मानने से ईश्वर भी सादि हो जायगा । और तब साङ्ख्यमत के अनुसार कार्येश्वरवाद को मानना पडेगा । और तब वेदान्त सिद्धान्त का ही भङ्ग हो जायगा ।

यदि अनादि मानते है तो जो अनादि है वह अनन्त अवश्य होता है इस नियमके अनुसार उपाधि से कभी छुट्टी ही न मिलेगी । अनादि सान्त पक्ष भी ठीक नहीं है । क्योंकि उस पक्ष में भी यह तो स्वीकार करना ही पडेगा कि ब्रह्म सर्वज्ञ है और हिरण्यगर्भादि का गुरु है एवं सब वेदों का जाननेवाला है, अतः उसकी अपेक्षा उत्कृष्ट अधिकारी के न होने से किसी को भी साक्षात्कार न होगा । साथ ही " ईश्वर अपरोक्ष है " इस पक्ष को माननेवालों के पक्ष में भी ब्रह्म का साक्षात्कार आवश्यक होने से उसकी मुक्ति होनेपर प्रपञ्चका भी भङ्ग हो जायगा । अथवा यों कहिये कि एक की मुक्ति के अभावमें अन्य को अपरोक्षज्ञान न होगा । या ईश्वरमें जघन्यत्व दोष उपस्थित हो जायगा । अतः उपाधि मानना नितान्त अनुचित है ।

इससे आगे चलकर श्रीपुरुषोत्तमजी महाराज अविद्याके विषय में विचार करते हैं । अविद्याका पक्ष भी खण्डित हो जाता है । यह विषय अनेक स्थलों पर विस्तृत रूप से विचारित है इसलिये हम यहां उसका विवरण देकर स्थान रोकना अनुचित समझते हैं ।

इसके अनन्तर आपने भ्रान्तशैवनिराकरण में शिवजी की ही सब कुछ होना, पुराणादि भी शिवपरक होना इत्यादि विषयों का जो कि शिवतत्त्वविवेक में वर्णित है उसका खण्डन इस प्रकार किया है:—

" अब यह विचार किया जाता है कि अनन्तस्वरूप ब्रह्मके सभी रूप समान हैं वा एक मुख्य और अन्य गौण ? "

कोई कहते हैं कि ब्रह्म निराकार है वह माया से अनेक आकारों में दिखाई देता है, उन

सब आकारों को समानरूपसे मानने में वा उन में न्यूनाधिक भावको मानन में कोई अन्तर नहीं है। समान मानेंगे तो भी वे मायिक हैं और न्यूनाधिक मानेंगे तो भी मायिक तो हैं ही, उसमें किसी प्रकारका विशेष नहीं है।

अन्य एक ऐसा भी मत प्रचलित है कि मायिक आकारों में विष्णु आदि उत्कृष्ट हैं।

कोई शिव के आकार को उत्कृष्ट मानते हैं।

भेदवादियों का मत है कि ब्रह्म के चैतन्यादि वे वे भेद ही ब्रह्म है, अन्य जीव हैं।

वस्तुतः ब्रह्म त्रिगुणातीत, माया का नियामक, उपनिषदों से सिद्ध होनेवाला, विरुद्धधर्माश्रय होने से स्वाभाविकतया सर्वाकार, कर्तृ, अकर्तृ, है। अत एव भिन्नभिन्नवादों को अवसर प्राप्त नहीं है, न किसी प्रकारका ब्रह्म में दोष सिद्ध हो सकता है। परन्तु अन्धहस्तिन्याय से अनेकवादों से सिद्ध होनेपर भी लीला से तत्त्वरूपों के उपासकों को तत्तत्फलदान करनेके लिये उन उन रूपों में तारतम्य है। यह सिद्धान्त हुआ।

उपर्युक्त मतान्तरों में पूर्व परिच्छेद में उपाधिपक्ष का निरास कर देने से मायावाद का निरास हो जाता है। भेदवाद श्रुतिसम्मत न होने के कारण उस में प्रतिपादित केवल तारतम्य का ही विचार किया जाता है। उसमें महामहिमशालिपरब्रह्म है और उस से इतर विभूतिरूप है, अन्यरूप तो विभूति से भी न्यून है।

अब यह विचार किया जाता है कि वह जो महामहिमशालि स्वरूप कहाँ है ?

शिवतत्त्वविवेक के तेरहवें श्लोक में अप्पय्यदीक्षित कहते हैं कि:—ब्रह्मोपनिषद्, तापनीय श्रुतियाँ, मैत्रायणीयोपनिषद् तथा योगियाज्ञवल्क्य के वाक्य, श्रीभागवत, विष्णुपुराणादि में तथा अन्यत्र भी ऐसे अनेक वाक्य मिलते हैं, जो ब्रह्मविष्णु, शिवसे भी अतीत एक चतुर्थ तत्त्वका प्रतिपादन करते हैं, वही परमशिव है। वे सब वाक्य शिवजी में पर्यवसित होते हैं।

परन्तु ऐसा कहना विचारशीलता का द्योतक नहीं है। आप जिस तत्त्वको परब्रह्म मानते हैं और उस परब्रह्मवाचक वाक्यों को शिवमें पर्यवसित करते हैं वह मानने योग्य नहीं है। क्यों कि आपका ब्रह्म माया की उपाधि से आच्छादित है। परब्रह्म सोपाधिक नहीं है। आप जिसको ब्रह्म कहते है वह सोपाधिक होने के कारण उसकी महिमा के जितने वाक्य है वे सबके सब माया में पर्यवसित किये जाते हैं। यही आपकी विचारशून्यता का एक खासा प्रमाण है। मायोपाधिक ब्रह्मकी महिमा वेदपुराणादि में नहीं है, किन्तु निर्व्याज परब्रह्म की ही महिमा का वर्णन वहां मिलता है।

आप मायावादको मानकर सगुण ब्रह्मको जगत् का कारण मानते हैं। यह सिद्धान्त भी शास्त्रसम्मत नहीं है। क्यों कि शास्त्रों में निर्व्याज ब्रह्मको ही जगत्कारण कहा है। " तस्माद्वा एतस्मादात्मन आकाशः संम्भूतः " इत्यादि सृष्टिका प्रतिपादन करनेवाले वाक्यों में निर्व्याज ब्रह्मही कारण रूपसे परिगृहीत है। इस विषयपर विद्वन्मण्डनादि ग्रन्थों में विस्तारपूर्वक विचार किया गया है, अतः यहां विचार नहीं किया।

शाङ्कर भाष्यमें भी कहा है कि—"विष्णोर्व्यापनशीलस्य ब्रह्मणः परमात्मनः, वासुदेवाख्यस्य प्रकृष्टं पदं स्थानं सत्त्वमित्येतत्पदमाप्नोति" अर्थात् व्यापनशील जो सर्वत्र व्याप्त है वही परमात्मा परब्रह्म वासुदेव श्रीविष्णुका ही प्रकृष्ट—सर्वश्रेष्ठ स्थान सत्त्व है।

इसी प्रकार "शास्त्रों में शिव, शम्भु, रुद्र, ईशान, महेश्वर इत्यादि शब्द मायोपाधि से युक्त परमशिव के ही वाचक हैं" ऐसा शिवतत्त्वविवेक में कहा है। हम यहां यह बता देना चाहते हैं कि अप्पय्यदीक्षित को ऐसा कहने का प्रयोजन क्या है? उनका प्रयोजन वराहपुराण के इस वाक्य से है। वराहपुराण में कहा है कि "नारायणः शिवो विष्णुः शङ्करः परमेश्वरः। एतैस्तु नामभिर्ब्रह्म परं प्रोक्तं सनातनम्॥" इस श्लोक का नारायणशब्द शिववाचक है, विष्णुशब्द शङ्कर का वाचक है और यही परम ईश्वर यानी परम शिव है ऐसा अर्थ दीक्षितजी करते हैं। परन्तु उनका यह मन्तव्य दोषशून्य नहीं है। वे जो अर्थ करते हैं वह गौणी वृत्ति से होता है। जैसे पूर्वकाण्डकी श्रुतियों में स्तुतिरूप से कहा गया है कि "यजमानः प्रस्तरः" "यजमानो वै पुरोडाशः" इत्यादि वाक्यों में प्रस्तर का कार्य यजमान से लेने को नहीं कहा और न यजमान को पुरोडाश की तरह शृपण इत्यादि है। पर इन वाक्यों का अर्थ यह होता है कि जैसे प्रस्तर और पुरोडाश यज्ञसाधन हैं वैसे ही यजमान भी यज्ञ का साधन है। अतः यजमान गुणीभूत है। यहां यजमान की स्तुति यागसाधनत्वरूप से की गई है। इसी तरह ब्रह्म की भी साधक के विशेष के अनुग्रहादि साधन (गुण) से शिवादि शब्दों से स्तुति की गई है। अथवा यहां सारूप्यनिबन्धना भी मान सकते हैं। जैसे "आदित्यो यूपः" यूप आदित्य है। "यजमानो यूपः" यजमान यूप है। इत्यादि वैदिक वाक्यों में अञ्जनजनित तेजस्वित्वऊर्ध्वत्वादिरूप से आदित्य और यजमानशब्द यूप में गौणवृत्तिक हैं, उसी तरह अनन्तरूप, परब्रह्म का जो शिवरूप से आकार है वही तुरीयरूप शिव का भी आकार है ऐसी निबन्धना होती है।

अमर कोश में "शिवः शूली महेश्वरः, ईश्वरः सर्व ईशानः शङ्करश्चन्द्रशेखरः" इत्यादि पर्यायवाचक शब्द कहे हैं। इस से सिद्ध होता है कि ईशानादि शब्द शिव में ही रूढ हैं, इन को आप कैसे परब्रह्म में रूढ मानते हैं?

इस शङ्का का समाधान श्रीपुरुषोत्तमजी महाराज इस प्रकार करते हैं—

वस्तुतः सर्व शब्द सर्वार्थ वाचक हैं ऐसा पातञ्जल महाभाष्यमें कहा है। इसका मतलब यह है कि यावत् शब्द जो सब कुछ हो सकता है उसके वाचक हैं। जो सब कुछ हो सकता है वह परब्रह्म ही है। अर्थात् शिवादि शब्दों से भी परमात्माका ही बोध होता है। कोशकारने इन शब्दों को शिवजी के अर्थ में रूढ माना है उसका कारण यह है कि कोशकारने शक्तिसंकोच करके किसी नियत पदार्थ के पर्यायवाचक शब्द कहें हैं। वास्तविक रूपसे सब शब्द परब्रह्मके वाचक ही हैं।

मीमांसकके मतसे भी शब्दोंकी शक्ति धर्म ही में मानी है। धर्मवाचक भाव शब्द सत्ता और व्यापकत्वका बोध कराता है। अर्थात् घटादि शब्द सत् और व्यापक के धर्म में प्रवर्तमान होते हुए अपना व्यवहारक्षमत्व सिद्ध करने के लिये उस धर्म से पुरस्कृत धर्मी जो सत् और व्यापक

है उसका ज्ञान कराते हैं। वैसा धर्मी परब्रह्म ही है न कि अन्य कोई। इससे भी सिद्ध होता है कि सब शब्द भगवद्वाचक ही हैं। शब्दमात्र प्रणव की विकृति होनेके कारण सब शब्दों से परब्रह्मका ही बोध होता है। अत एव कहा है कि "वेदैश्च सर्वैरहमेव वेद्यः" "सर्वे वेदा यत्पदमामनन्ति" अर्थात् सम्पूर्ण वेदों से मैं ही वेद्य हूं। सब वेद जिसके पदको मानते हैं । इत्यादि वाक्योंसे भी पूर्वोक्त ही अर्थ सिद्ध होता है। ईशान, ईश्वर, सर्वेश्वर, परमेश्वर, महेश्वर, शम्भु, शिव, शङ्कर आदि सब शब्द मुख्यवृत्ति से परब्रह्म में ही पर्यवसित होते हुए योगरूढ हैं । शिवजी के अर्थ में या अन्य किसी अर्थ में उनका जो प्रयोग होता है वह भी भगवल्लीलासाधन व्यवहारके लिये ही शक्तिसंकोच करके होता है। जैसे कि किसी बालकका शिवेश्वर, नरसिंह आदि नाम पिता आदि रख देते हैं उसी तरह से व्यवहार्थ ही किसी प्रकार शक्तिसंकोच से पूर्वोक्त शब्दों का अर्थ किया जाता है।

और जिस प्रकार अब्जयोनि शब्दका अर्थ "जो जगत्रय जब महाप्रलय में जलमग्न हो गये थे तब नारायण के नाभिकमलसे जो ब्रह्माजी निकले" इत्यादि वाक्योक्त ब्रह्माके अर्थ में है– वही अर्थ कोशकार भी "अज शब्द वेधा ( ब्रह्मा ) और कामदेव के अर्थ में है" ऐसा कहता है। अब यदि कोशके प्रमाणके अनुसार अज शब्दका अर्थ देवता आदि के अर्थ में व्यवहारोंकी सिद्धि के लिये बनाया गया है। इसी प्रकार ईशानादि शब्द भी है, ऐसा श्रुत्याभास ही उन शब्दों का है। इसे समाख्यावादियोंका मत भी निरस्त हो जाता है।

वेदोक्त पुरुषसूक्तमें भी शिवका ही वर्णन है यह भी कहना आस्तिक जनताको धोखा देना है। पुरुषसूक्त में साक्षात् विष्णुका ही वर्णन है न कि शिवका, इस विषय में श्रीपुरुषोत्तमजी महाराजने विस्तृत विवेचन किया है। वह सब स्थानाभावसे यहां अङ्कित नहीं कर सकते। और इसे विषय में अधिक कहनेकी भी क्या आवश्यकता है ? सब कोई जानता है कि पुरुषसूक्त विष्णुका ही वर्णन करता है।

कालके अधिष्ठाता भी भगवान् ही हैं न कि शिवजी।

"नारायणपरं ब्रह्म तत्त्वं नारायणः परः" इस श्रुति में पंचमी तत्पुरुष समासका आश्रय करके कहते हैं कि नारायण से परे जो तत्त्व है ब्रह्म है। यही लोगोंको धोखा देना ही है। पंचमी समास करने में यहां कोई विनिगमक ( प्रमाण ) दीक्षितजी नहीं दे सकते।

अप्पय्यदीक्षितका कहना है कि गीता में भगवान् वासुदेवने जो स्वरूप पार्थ–अर्जुन–को बताया था, वह स्वरूप शिवजी का था। और इसका प्रमाण यह कहा जाता है कि "दर्शयामास पार्थाय परमं रूपमैश्वरम्।" इस वाक्य में ईश्वरका रूप बताया ऐसा कहा है । अर्थात् ईश्वरशब्द महादेववाचक होनेके कारण यह सिद्ध होता है कि वह रूप महादेवजीका ही था । अब पाठक इस बातको स्वयं समझ सकते हैं कि आस्तिक जनताकी आँख में धूल झोंकनेका कैसा क्षुद्र प्रयत्न किया गया है ? दीक्षितजीका इस अनुचित आक्षेपका प्रत्युत्तर निम्नाङ्कित प्रकार श्रीपुरुषोत्तमजी महाराजने दिया है।

श्रीमद्भगवद्गीतामें कहा गया है कि "द्रष्टुमिच्छामि ते रूपम्" अर्थात् अर्जुन प्रार्थना करता है

कि भगवन् ! मैं आपका स्वरूप देखना चाहता हूं। अर्जुन की प्रार्थना भगवान् श्रीकृष्णचन्द्र के ही स्वरूप के दर्शनार्थ की गई थी। और उन्हों ने अपनाही बिराट्रूप बताया है। खैर, यदि आप के सन्तोष के लिये "दुष्यतुदुर्जनन्याय" से मान भी लें कि भगवान् ने शिवजीका रूप बताया तो भी हानि क्या है ? आप के कथन से तो भगवान् श्रीकृष्णचन्द्र ही श्रेष्ठ सिद्ध होते हैं। उनकी सामर्थ्य कि उन्होंने अपनेमें ही सारे ब्रह्माण्ड के साथ ही शिवजी को भी बताया। अर्थात् जैसे इतना बडा ब्रह्माण्ड उनके स्वरूप में स्थित है वैसेही शिवजी भी उन्हीं के स्वरूप में स्थित हैं।

जिस प्रकार यह कहना कि गीता में शिवजीस्वरूप का विराट्रूप से दर्शन कराया क्षुद्रता है उसीतरह यह कहना भी कि महाभारतादिपुराणों में शिवजी का ही वर्णन है। अठ्ठारहों पुराणमें भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रका ही यशोवर्णन है।

आगे चलकर गायत्री के विषय में दीक्षितजीने प्रलाप किया है। दीक्षितजी अपने को स्वयं आस्तिक सिद्ध करना चाहते हैं पर शिवतत्त्वविवेक में आपने जो बातें लिखीं है वे सब आपके प्रचण्ड पाण्डित्य को कलङ्कित करती हैं। शङ्कराचार्यजीने भी गायत्रीभाष्य लिखा है उसमें भी उन्होंने यह नहीं कहा कि गायत्रीमन्त्र शिवजी की स्तुति करता है। ये महाशय गायत्री को भी शिवपरक सिद्ध करने का प्रयास करते है। दीक्षितजी ने इसमें भी सुहकी खाई है। श्रीपुरुषोत्तमजीने गायत्री की व्याख्या कारिकाओं में लिखीं हैं। प्रहस्तवाद के पाठकों को उचित है कि गायत्र्यर्थ सूक्ष्मदृष्टि से अध्ययन करें। गायत्री में साक्षात् पूर्णपुरुषोत्तम के ही स्वरूपका प्रतिपादन है। परब्रह्म ही सर्वश्रेष्ठ होने से वेदवृक्ष का बीज गायत्रीसे भी उसके अतिरिक्त किसी अन्य तत्त्वका प्रतिपादन किस प्रकार होगा ?

अन्तमें श्रीपुरुषोत्तमजीने यही सिद्ध किया है कि वेद और पुराणादि में निरुपधिक महा-महिमशाली परब्रह्म भगवान् श्रीकृष्णचन्द्र के विना अन्य का प्रतिपादन नहीं किया गया। परब्रह्म सर्वाकार है। तथापि उसका मुख्य स्वरूप भगवान् श्रीकृष्णही है, अन्य स्वरूप विभूतिरूप हैं। विभूतियों में भी शिव मुख्य विभूति है। यही सकल शास्त्रोंका निर्णय है।

इस प्रकार भ्रान्तशैवनिराकरण प्रकरण को समाप्त करके अनन्तर मूलरूपका निर्धार किया गया है। श्रीमदाचार्यचरणों ने कहा है कि आदिमूर्ति श्रीकृष्ण ही है।

श्रीपुरुषोत्तमजी महाराज इस विषय सुस्पष्ट करके प्रतिपादन करते हैं। शङ्का होती है कि मूलरूप सर्वाकार है और लीलावतार अनेक प्रकार के होने से गोपालतापिनी, रामतापिनी, नृसिंह-तापिनी आदि उपनिषदों में तत्तत् अवतारों का मूलरूप से प्रतिपादन किया है। इससे सिद्ध होता है कि वे सब स्वरूप तुल्य हैं। तब आप कैसे कहते हैं कि श्रीकृष्णही मूलस्वरूप है ?

इस शङ्काका निर्णय आपने अनेक प्रमाण और अकाट्य युक्तियों से किया है। मूलस्वरूप का निर्णय करते समय श्रीपुरुषोत्तमजी ने रामतापिनी, नृसिंहतापिनीने आदि उपनिषदों और पौरा-णिक कथाओं का विशद रूपसे विचार किया है।

अन्तमें ग्रन्थसमाप्ति करते हुए आप कहते हैं कि वैष्णवों के मार्ग में खलपुरुषों ने जो कीचड

फेंका था वह श्रीवल्लभाचार्यमतानुवर्ती, और उन्हीं के का दासानुदास पुरुषोत्तमने हटाकर वैष्णवों का मार्ग साफ सुथरा कर दिया है। इस वाक्य से श्रीपुरुषोत्तमजी की सरलता भी स्पष्ट रूपसे दीखाई देती है।

## पण्डितकरभिन्दिपालवाद।

प्रद्स्तवाद का ही संक्षेप पण्डितकरभिन्दिपालवाद में किया गया है। यह छोटासा ग्रन्थ भी उपादेय है। इस ग्रन्थ की समाप्तिमें दुर्गा और गणपति आदि को भी जो लोग त्रिगुणात्मक कहते हैं उस का भी निर्णय किया गया है यही विशेषता है।

नागरी प्रचारिणी पत्रिका के माघ १९८३ के अंक में पं. शिवदत्त शर्मा का "श्रीकृष्णचन्द्राभ्युदय" शीर्षक लेख छपा था। लेखकने आधुनिक एक कवि–जिनका नाम शङ्करलालजी था–के एक संस्कृतनाटक का परिचय कराया था। प्रस्तुत लेख एवं नाटक का तात्पर्य यह है, कि वेदप्रतिपाद्य भगवान् श्रीकृष्ण शिवभक्त थे। अतः वैष्णवोंको भी उचित है कि वे विष्णुभक्ति एवं वैष्णव चिह्नों–तुलसीकाष्ठमाला, ऊर्ध्वपुण्ड आदि का परित्याग कर शिवभक्ति में तन्मय हो जाना चाहिये। उक्त नाटककार और नाटक के परिचायक महाशयों का कहना है कि हरिवंश में श्रीकृष्ण को शिवभक्त कहा है। जो लोग श्रीकृष्ण के शिवभक्त होने में सन्देह करते हैं उनको प्राचीन शास्त्रों का ज्ञान नहीं हैं अर्थात् वे लोग मूर्ख हैं, शास्त्रों का रहस्य समझ नहीं सकते। साथ ही नाटककार–टीकाकार पं० हाथीभाई शास्त्री एवं नाटक के परिचायक पं. शिवदत्तजी का कथन है कि यह नाटक आधुनिक समय में होनेवाले साम्प्रदायिक झगडों को दूर करने के लिये लिखा गया है। मेरी समझ से तो यह नाटक साम्प्रदायिक झगडों को उभाडने के उद्देश्य से ही लिखा गया है। इस नाटक का सूत्रपात किस प्रकार हुआ, उसका वर्णन पं. हाथीभाईने स्वयं ही भूमिका में लिखा है—" एक समय नवानगरके जामकुलावतंस नरेन्द्र रणजीतसिंहजी और मोरबीनरेश प्रवास से लौटते हुए वीरमगांव में साथ हो गये और रेलमें वाँकानेर जंकशन तक साथ साथ यात्रा करते रहे। मोरबीनरेशने विलायत यात्रा नहीं की थी, और उनका रहनसहन विशेष रूपसे प्राचीन शैली का था। उन्होंने बातही बात में जामसाहब से कहा कि आप तो विलायत हो आये हैं, क्या वहाँ के परिचयसे स्वधर्माचरण त्याग दिया? कंठी तिलक आदि आपके शरीरपर नहीं है। जामसाहबने उत्तर देते हुए कहा, कि, क्या आप कंठी तिलक धारण करनेको ही धर्म समझते हैं? मोरबीनरेन्द्र यह जानते थे कि जामसाहब यदुवंशी होनेपर भी शिवके उपासक हैं, अतः वे बोले कि आपने तो श्रीकृष्णके वंशमें जन्म लिया है; अतएव आपको भगवान् श्रीकृष्णकी उपासना करना योग्य है। इसपर जामसाहबने कहा कि, हाँ आपका वचन सत्य है, परन्तु मैं उनकी भक्ति करता हूं जिनकी भक्ति स्वयं श्रीकृष्णचन्द्र किया करते थे"।

जामसाहबके आश्रित पं० हाथीभाईने अपने अन्नदाता के वाक्योंका समर्थन करने के लिए शङ्करलालजी को उभाडा और उनसे श्रीकृष्णचन्द्राभ्युदय नाटक लिखवाकर उसपर स्वयं टीका लिखी। साथ ही वैष्णवों पर शास्त्रका रहस्य न जाननेका दोषारोपण करते हुए अपने आपको

शास्त्रोंका विशेषज्ञ सिद्ध करनेका कुत्सित प्रयत्न किया है। हमको पं० हाथीभाई शास्त्री के प्रति व्यक्तिगत रूपसे कोई द्वेष नहीं है । वे वृद्ध हैं और संस्कृत भाषाके गण्यमान्य पण्डितों में गिने जाते हैं इसलिये वे हमारे लिये श्रद्धेय हैं। परन्तु हमारी श्रद्धाका यह अर्थ नहीं हो सकता कि हम उनके अनुचित कार्यकी आलोचना न करें। यदि पं० हाथीभाई शास्त्री यह कहनेका दावा रखते हैं कि जो लोग शास्त्रज्ञ नहीं है वे ही शिवाराधन नहीं करते, तो हमको भी कहनेका पूर्ण अधिकार है कि शास्त्रीजी महाराज आप कृपाकर हमारे साथ बैठकर इस विषयका निर्णय करिये। न हमको किसी की साक्षी की आवश्यकता है, और न मध्यस्थ की। आप और हम बैठकर इसका विचार कर सकते हैं। पर शर्त यह है कि विचार शास्त्रकी दृष्टि से होगा । परस्पर विरोधिवाक्यों का निर्णय मीमांसा के अनुसार किया जायगा। और यदि आपको हमारे साथ बैठकर निर्णय नहीं करना है तो आप प्रहस्तवाद का ही अध्ययन करिये । आप को ज्ञात हो जायगा कि वास्तविक तत्त्व क्या है ? किस प्रकार शास्त्रीय विचार किया जाता है ? मुँहसे कह देने मात्र से कोई मूर्ख या विद्वान् नहीं माने जाते। उनके कार्य ही योग्यता का परिचय करा देते हैं। यदि आप शास्त्रीय दृष्टि से इस विषयकी मीमांसा करते तो उसपर अन्य विद्वानों को भी विचार करने का अवसर प्राप्त होता। आपने टीका में इधर उधर वाक्यों का सङ्ग्रह मात्र किया है न कि विचार। इसीलिये हमको कहना पडता है कि आप इस विषयपर फिर से विचार करिये, और इस वृद्धावस्थामें अब अपनी करतूतों का सिंहावलोकन करके जो भूलें पहिले एक बार हो गई हैं उनको सुधारिये।

हमारी समझसे तो श्रीकृष्णचन्द्राभ्युदयनाटक की रचना करवाने में और उसपर स्वयं ही टीका लिखने में पं० हाथीभाई का एक दूसरा ही उद्देश्य होना चाहिये। और वह उद्देश्य यह भी हो सकता है, कि यह पुस्तक शारदापीठाधीश्वर माधवतीर्थ और वैष्णवों के बीच जिस समय विवाद उत्पन्न हो गया था, उसी समय यह पुस्तक तैयार की गई। इससे साफ जाहिर होता है कि माधवतीर्थ और उसके समर्थक हाथीभाई आदि के पास कोई शास्त्रीय प्रमाण न होने के कारण इस नाटक की रचना करके जनता को धोखा देने का प्रयत्न किया गया है। परन्तु स्मरण रहे कि अब भारतीय जनता आपके भुलावे में नहीं पड सकती। अब दिन पर दिन प्राचीन साहित्य की खोज करके प्रसिद्ध करने का प्रयत्न बढता जा रहा है। आपके कल्पित नाटक की अपेक्षा सुशिक्षित जनसमाज में डॉ. भाण्डारकर आदि के शैव और वैष्णवधर्मों के विषय में गवेषणापूर्ण लेख एवं पुस्तकें अधिक विश्वसनीय मानी जाती है। यदि आप सहृदयता के साथ शैव और वैष्णवों के विषय में कुछ भी जानना चाहते हैं तो अब जो प्राचीन साहित्य प्रकाशित हो रहा है उसका सूक्ष्म दृष्टिसे मीमांसा की परिपाटीके अनुसार अध्ययन करिये।

## उपसंहार

इस ग्रन्थको छपवाने में मेरे मित्र पं० वसन्तरामशास्त्रीजीने बहुत परिश्रम किया है। आप

के कार्यों से वैष्णवाचार्य और वैष्णवजनता भली प्रकार परिचित हैं। इस ग्रन्थकी भूमिका लिखनेका सौभाग्य मुझे प्राप्त हुआ है यह भी पं० वसन्तराम शास्त्रीजी की ही कृपा का फल है।

अन्तमें मैं वैष्णव जनता से विशेष विद्वत्समाज से प्रार्थना करता हूँ कि इस समय जो साम्प्रदायिक साहित्य प्रसिद्ध हो रहा है उसका अध्ययन अध्यापन में यथेष्ट उपयोग होना चाहिये। जबतक सम्प्रदाय में अध्ययन अध्यापन और विद्वत्सम्मान के प्रति उदासीनता रहेगी तबतक सम्प्रदायकी उन्नतिकी आशा करना गगनकुसुमकी आशाके समान है। इति।

**बुरहानपुर**
**नृसिंहजयन्ती १९८५**



**वैष्णवोंका चरणरजसेवक**
**हरिशङ्कर ओङ्कारजी**
शास्त्री, वेदान्तविशारद





सुगृहीतनामधेय गोस्वामीश्री ६ श्रीरणछोडलालजी महाराज.
मुंबई अने पोरबंदर.

ફીનીક્ષ પ્રી. વર્કસ, અમદાવાદ.

श्रीकृष्णाय नमः ।

श्रीगोपीजनवल्लभाय नमः ।

श्रीमदाचार्यचरणकमलेभ्यो नमः ।

विद्वत्केसरि—वादीन्द्र—दशदिगन्तविजयि—श्रीमत्पुरुषोत्तमपादप्रणीता

# अवतारवादावली ।

तत्राद्यः

## प्रहस्तवादः ।

स्वकृतविवृतिसमेतः ।

अभवदतिरसालं जिह्मविद्युज्जटालं
प्रलयजलदजालं यत्कृपालङ्कृतेषु ।

---

## प्रहस्तविवृतिः ।

गोकुलाधिपतिपादपङ्कजं सन्निधाय हृदयाम्बुजोदरे ।
बालबोधविधयेऽधुना मया वादवारविवृतिर्वितन्यते ॥ १ ॥

'अकारो वासुदेवः स्यात्' 'अकारो वै सर्वा वाक्' 'सैषा स्वरान्तःस्थस्पर्शोष्मभिर्व्यज्यमाना बह्वी नानारूपा भवती'तिस्मृतिश्रुतिभ्यां श्रवणमात्रेणैव मङ्गलं सर्ववाग्रूपाऽकारमेवादौ वदन् ग्रन्थकृद्ग्रन्थारम्भे विघ्नविघाताय कृतं मङ्गलं शिष्यशिक्षायै निबध्नाति अभवदिति । अत्र पूर्वार्धे प्रलयजलदघटानां भक्तेष्वतिरसालत्वकथनेन गोवर्धनोद्धरणसामयिकस्वरूपं स्वादिदृक्षिततत्वेन व्यज्यते । तत्रापि दशां बहुत्वोक्त्या तस्य लोचनासेचनकत्वं, स्वस्य बहुजन्मजनकविपाकसत्तायां तेषु तेषु तादृशदर्शनानुकूलसेवौपयिकदेहेप्सा, तदसत्तायां सर्वदा पश्यतोऽप्यतृप्तीप्सादिकं च व्यज्यते । कर्कशाक्षरपदघटितेन जलदविशेषणेन तेषु दृश्यमानरौद्रत्वबोधनाज्जालपदेन सर्वतो व्याप्तिबोधनाद्व्रजस्थानां प्रतीकारासामर्थ्यं द्योतितम् । कृपया तादृशस्याप्यतिरसालत्वकथनाद्भगवतो भक्तेषु परमदयालुत्वं द्योतितम् । तेनेदानीमपि सन्मार्गप्रलयकरवादिवाक्यकूटजालनिरसने स्वस्यासामर्थ्यं, तदीयकृपया तानि निरस्य, तदीयवागाडम्बरे चमत्कारबुद्धिं तेष्वपेक्षाबुद्धिं च प्रभुरेव सम्पादयिष्यतीति भावोऽपि व्यज्यते ।

---

१ प्रलायकेति खपाठः ।

